## 4. त्व और तल् प्रत्यय

**(1) ''तस्य भावस्त्वतलौ''** (5.1.119) सूत्र से किसी शब्द को भाववाचक संज्ञा बनाने के लिए उस शब्द में 'त्व' अथवा 'तल्' (ता) प्रत्यय जोड़ देते हैं।

(2) 'त्व' से अन्त होने वाले शब्द सदा नपुंसकलिङ्ग में होते हैं और 'तल्' से अन्त होने वाले शब्द स्त्रीलिङ्ग में होते हैं।

**(3) 'ग्रामजनबन्धुभ्यस्तल्'** (4.2.43) सूत्र से तल् प्रत्यय होता है। जैसे- ग्रामता, बन्धुता, जनता आदि।

(4) गजता, सहायता आदि में भी तल् प्रत्यय है।

### 'त्व' और तल् प्रत्ययान्त पदों की सूची

| शब्द | 'त्व' प्रत्ययान्त पद | 'तल्' प्रत्ययान्त पद |
|---|---|---|
| 1. कुशल | कुशलत्वम् | कुशलता |
| 2. गुरु | गुरुत्वम् | गुरुता |
| 3. मित्र | मित्रत्वम् | मित्रता |
| 4. देव | देवत्वम् | देवता |
| 5. सुन्दर | सुन्दरत्वम् | सुन्दरता |
| 6. मनुष्य | मनुष्यत्वम् | मनुष्यता |
| 7. शिशु | शिशुत्वम् | शिशुता |
| 8. पशु | पशुत्वम् | पशुता |
| 9. मूर्ख | मूर्खत्वम् | मूर्खता |
| 10. दुर्जन | दुर्जनत्वम् | दुर्जनता |
| 11. महत् | महत्त्वम् | महत्ता |
| 12. लघु | लघुत्वम् | लघुता |

## 5. ठक् प्रत्यय

(1) 'ठक्' प्रत्यय का प्रयोग भाववाचक संज्ञा बनाने के लिए होता है। शब्द के साथ जुड़ने पर 'ठक्' के 'ठ्' के स्थान पर 'इक' आदेश होता है।

(2) शब्द के प्रथम स्वर में वृद्धि हो जाती है; जैसे- 'अ' को 'आ', 'इ' को 'ऐ', 'उ' को 'औ' हो जाता है। अर्थात् आदि अच् की वृद्धि होती है।

### ठक् (इक) प्रत्ययान्त पदों की सूची

1. धर्म + ठक् (इक) = धार्मिकः
2. अस्ति + ठक् (इक) = आस्तिकः
3. सप्ताह + ठक् (इक) = साप्ताहिकः
4. संस्कृति + ठक् (इक) = सांस्कृतिकः
5. अश्व + ठक् (इक) = आश्विकः
6. साहित्य + ठक् (इक) = साहित्यिकः
7. लोक + ठक् (इक) = लौकिकः
8. दिन + ठक् (इक) = दैनिकः
9. इतिहास + ठक् = ऐतिहासिकः
10. समाज + ठक् = सामाजिकः
11. दधि + ठक् = दधिकम्

---

## स्त्रीप्रत्यय

पुंलिङ्ग शब्दों को स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए जिन प्रत्ययों का प्रयोग किया जाता है, उन्हें **'स्त्रीप्रत्यय'** कहा जाता है।
जैसे- टाप्, चाप्, डाप्, ङीप्, ङीष्, ङीन्, ऊङ्, ति आदि।

### (1) टाप् प्रत्यय

**(i) अजाद्यतष्टाप् (4.1.4)** सूत्र से अजादिगण में गिने गये शब्दों को और अकारान्त पुंलिङ्ग शब्दों को स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए 'टाप्' प्रत्यय लगाया जाता है।

(ii) 'टाप्' प्रत्यय के 'ट्' और 'प्' का लोप होकर केवल 'आ' बचता है। अतः 'टाप्' प्रत्ययान्त शब्द आकारान्त स्त्रीलिङ्ग कहलाते हैं।

(iii) 'टाप्' प्रत्यय से बने शब्दों के रूप 'रमा' की भाँति चलते हैं।

जैसे- शिक्षक + टाप् = **शिक्षिका**
अज + टाप् = **अजा**
चटक + टाप् = **चटका**
सुत + टाप् = **सुता**
शूद्र + टाप् = **शूद्रा**
कनिष्ठ + टाप् = **कनिष्ठा**
प्रथम + टाप् = **प्रथमा**
बाल + टाप् = **बाला**
अश्व + टाप् = **अश्वा**
क्षत्रिय + टाप् = **क्षत्रिया**
अनुकूल + टाप् = **अनुकूला**
सुनयन + टाप् = **सुनयना**
अचल + टाप् = **अचला**
कुशल + टाप् = **कुशला**
कोकिल + टाप् = **कोकिला**

**नोट-** 'टाप्' प्रत्यय जोड़ते समय यदि शब्द के अन्त में 'क' हो, और 'क' से पूर्व 'अ' हो तो.....'अ' के स्थान पर 'इ' हो जाता है।

जैसे-

कारक + टाप् = **कारिका**

नाटक + टाप् = **नाटिका**

बालक + टाप् = **बालिका**

अध्यापक + टाप् = **अध्यापिका**

गायक + टाप् = **गायिका**

## (2) ङीष् प्रत्यय

(i) **'षिद्गौरादिभ्यश्च' (4.1.41)** सूत्र से 'ङीष्' प्रत्यय का विधान किया जाता है।

(ii) जिन प्रत्ययों में 'षकार' का लोप हुआ हो, ऐसे प्रत्ययों से बने हुए शब्दों से तथा गौरादिगण के शब्दों से स्त्रीलिङ्ग बनाने के लिए 'ङीष्' प्रत्यय का प्रयोग होता है।

(iii) 'ङीष्' में 'ङ्' की और 'ष्' की इत्संज्ञा होकर लोप हो जाता है, केवल 'ई' शेष बचता है। इसीलिए ङीष् प्रत्ययान्त पद ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग पद कहलाते हैं।

(iv) ङीष् प्रत्ययान्त पदों का रूप 'नदी' की तरह चलता है।

जैसे-

नर्तक + ङीष् = **नर्तकी**

गौर + ङीष् = **गौरी**

नट + ङीष् = **नटी**

मातामह + ङीष् = **मातामही**

चन्द्रमुख + ङीष् = **चन्द्रमुखी**

मनुष्य + ङीष् = **मनुषी**

शिखण्ड + ङीष् = **शिखण्डी**

तट + ङीष् = **तटी**

शूद्र + ङीष् = **शूद्री**

ष्टु + ङीष् = **पट्वी**

मानुष् + ङीष = **मानुषी**

महिष् + ङीष् = **महिषी**

मृदु + ङीष् = **मृद्वी**

## (3) ङीप् प्रत्यय

(i) 'ङीप्' प्रत्यय के 'ङ्' और 'प्' का लोप होकर 'ई' शेष बचता है।

(ii) ङीप् प्रत्ययान्त पद ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग कहलाते हैं, इनका रूप भी 'नदी' की तरह चलता है।

(iii) ''टिड्ढाणञ् .........'' ''वयसि प्रथमे'' ''द्विगोः'' आदि सूत्रों से 'ङीप्' प्रत्यय का विधान होता है।

जैसे-

नद + ङीप् = **नदी**

देव + ङीप् = **देवी**

तरुण + ङीप् = **तरुणी**

गार्ग्य + ङीप् = **गार्गी**

कुमार + ङीप् = **कुमारी**

किशोर + ङीप् = **किशोरी**

त्रिलोक + ङीप् = **त्रिलोकी**

अष्टाध्याय + ङीप् = **अष्टाध्यायी**

पञ्चवट + ङीप् = **पञ्चवटी**

त्रिपाद + ङीप् = **त्रिपादी**

कर्तृ + ङीप् = **कर्त्री**

गुणिन् + ङीप् = **गुणिनी**

सुखकर + ङीप् = **सुखकरी**

भोगकर + ङीप् = **भोगकरी**

श्रीमत् + ङीप् = **श्रीमती**

भवत् + ङीप् = **भवती**

## (4) ङीन् प्रत्यय

(i) 'ङीन्' प्रत्यय का भी 'ङ्' और 'न्' का लोप होकर 'ई' शेष बचता है।

(ii) इस प्रत्यय से बने रूप भी ईकारान्त स्त्रीलिङ्ग होते हैं, अतः इनका रूप भी 'नदी' की तरह चलेगा।

(iii) **''शार्ङ्गरवाद्यञो ङीन्''** एवं **''नृनरयोर्वृद्धिश्च''** से 'ङीन्' प्रत्यय का विधान होता है।

जैसे-

ब्राह्मण + ङीन् = **ब्राह्मणी**

शार्ङ्गरव + ङीन् = **शार्ङ्गरवी**

नृ + ङीन् = **नारी**

नर + ङीन् = **नारी**

❑❑